पूर्व दिन में पढ़े अंश के आगे से आरम्भ कर पढ़ना चाहिए। इसी क्रम से एक शाखा की समाप्ति के बाद दूसरी शाखा का पाठ करे। अनन्तर अथर्व, पुराण, इतिहास आदि में भी इसी तरह आरम्भ कर एक-एक की समाप्ति कर दूसरे का आरम्भ कर समाप्ति करनी चाहिए। नकि मनमानी से जब कभी कहीं से शुरू कर कोई भाग पढ़ लें। क्योंकि "आदावारभ्य" (आदि से आरम्भ कर) ऐसा नियम कर दिया गया है।

इस प्रसंग पर स्मृतिकार आपस्तम्ब का कहना है कि जो जो भाग पूर्व दिन में पढ़ लिए गए हों उन्हें छोड़ते हुए मनोयोगपूर्वक शब्दों के उच्चारण के साथ अग्रिम अंश पढें। किन्तु अनध्याय के समय मन ही मन पढ़ना चाहिए। (अनध्याय समय ज्ञान के लिए मनुस्मृति चतुर्थाध्याय का १०२ पद्य से १२७ पद्य तक देखें)। इस तरह अनध्याय में मन ही मन (चुपचाप) पढ़ने का विधान हो जानेसे "सदैव होने के कारण नित्य कर्म जपयज्ञ में अनध्याय प्रभावशाली नहीं होता क्योंकि मनु आदि मुनियों ने इसे ब्रह्मयज्ञ कहा है" यह मनु (२/१०६) का कथन मानस अध्ययन सम्बन्धी ही है ऐसा समझना चाहिए।

साथ ही यह भी समझना चाहिए कि विभ्राट् आदि मन्त्रों से ऊपर कहा गया सूर्योपस्थान नित्य नहीं है अपितु काम्य (इच्छाऽधीन) ही है क्योंकि छन्दोगपरिशिष्ट का कहना है कि मध्याह्न तथा प्रातः कालिक सन्ध्योपासन के समय विभ्राट् आदि मन्त्र का पढ़ना अपनी इच्छा (कामना) पर निर्भर है। (हाँ, काम्य होने के कारण इसका फल अधिक तो होगा ही)

[ टिप्पणी ]

एकां विनायके कुर्याद् द्वे सूर्ये सप्त ईश्वरे।

इति बह्वृचपरिशिष्टवचनेन,

एका चण्ड्या रवेः सप्त तिस्रः कार्या विनायके।
हरेश्चतस्रः कर्तव्या शिवस्यार्धप्रदक्षिणा॥

इत्यान्यत्रिकवचनेन च

एकश्चण्ड्यां, रवौ सप्त, त्रीणि कुर्याद् विनायके।
चत्वारि केशवे कुर्यात् शिवे चार्धप्रदक्षिणम्॥

इत्याह्निकवचनेन वा, यद्यपि द्विवारं सप्तवारं वा सूर्यस्य प्रदक्षिणाया उल्लेख उपलभ्यते तथाप्येतत् सूर्यप्रतिमाविषयकमिति बोध्यम्। हरिहरभाष्यादौ सन्ध्या-तर्पण-कर्म-समये क्रियमाणायाः सूर्यप्रदक्षिणाया एकवारमे

वानुष्ठेयत्वस्योल्लेखात् साक्षाद् भगवतः सूर्यनारायणस्यैकैव प्रदक्षिणा क्रियते। सम्प्रदायोऽप्येतादृश एवेति ।

प्रदक्षिणफलं स्कन्द पुराणे-

अर्घं कृत्वा तु शङ्खे यः प्रकरोति प्रदक्षिणम् ।
प्रदक्षिणीकृता तेन सप्तद्वीपां वसुन्धरा ॥

एवं विष्णुधर्मोत्तरेऽपि

प्रदक्षिणं ये कुर्वन्ति भक्तियुक्तेन चेतसा ।
न ते यमपुरीं यान्ति यान्ति पुण्यकृताङ्गतिम् ॥

तथा सनत्कुमारसंहितायाम्-

प्रदक्षिणनमस्कारौ सर्वाभीष्टप्रदावुभौ ।
पूजान्ते च सदा कार्या भोगमोक्षार्थिभिर्नरैः ॥ इति ।

[ टिप्पणी हिन्दी ]

'गणेश जी के लिए एक, सूर्य को दो तथा भगवान् विष्णु को सात बार प्रदक्षिणा करें' इस बह्वृचपरिशिष्ट वचन, एवं' दुर्गाजी का एक, सूर्य को सात, गणेश को तीन, विष्णु को चार तथा शिव को आधी प्रदशिणा करें' इस अन्यत्र के वचन के अनुसार यद्यपि सूर्य की दो या सात बार प्रदक्षिणा का उल्लेख मिलता है तथापि ये वचन सूर्य प्रतिमा संबन्धी हैं ऐसा समझना चाहिए । हरिहरभाष्य आदि में सन्ध्या तथा तर्पण के समय की जाने वाली सूर्यप्रदक्षिणा को एक ही बार करने के लिए लिखा है । अतः साक्षात् भगवान् सूर्यनारायण की एक ही प्रदाक्षिणा की जाती है । ऐसा ही सम्प्रदाय भी है ।

प्रदक्षिण का फल स्कन्दपुराण के अनुसार यह है कि शंख में अर्घ कर के जो कोई प्रदक्षिण करता है वह सातो द्वीप सहित पृथिवी के प्रदक्षिण का फल पाता है । इसी तरह विष्णुधर्मोत्तर में कहा गया हे कि जो कोई भक्तिपूर्ण चित्त से प्रदक्षिण करता है वह यमपुरी नहीं जाता है अपितु पुण्यवानों की गति पाता है । तथा सनत्कुमारसंहिता में कहा गया है कि सभी अभीष्ट फल को देने वाले प्रदक्षिण तथा प्रणाम होते हैं । अतः पूजा के अन्त में भोग एवं मोक्ष के इच्छुक जनों को सदैव ये करनी चाहिए । इति ।

[ मूलम् ]

छन्दोगपरिशिष्टे–

यश्च श्रुतिजपः प्रोक्तो ब्रह्मयज्ञः स उच्यते ।
स चार्वाक् तर्पणात्कार्यः पश्चाद्वा प्रातराहुतेः ॥
वैश्वदेवावसाने वा नान्यत्रर्ते निमित्तकात् ॥

ऋते निमित्तकात्=जलस्थतर्पणादिनिमित्तं विना, नान्यत्र ।

[ संस्कृत टीका ]

यश्चेति । यश्च श्रुतिजपः=छन्दोगपरिशिष्ट एव ''वेदमादित आरभ्य शक्तितोऽहरहर्जपेदि'' त्यनेन बोधितो वेदाभ्यासः । प्रोक्तः=कथितः । सः ब्रह्मयज्ञ उच्यते=ब्रह्मयज्ञनाम्ना कथ्यते । वेदमृगादिरूपमादित आरभ्य नित्यं यथाशक्ति अभ्यसेदिति तदर्थः ।

अस्य कालमाह स चार्वागित्यादिना । स च=वेदाभ्यासरूपब्रह्मयज्ञस्तु । तर्पणात्=देवर्षि पित्र्युद्देश्यक तर्पणविधेः । अर्वाक्=प्राक् । कार्यः=आचरणीयः । अतएव वेदमादित आरभ्य शक्तितोहरहर्जपेदित्येतदनन्तरमेव ''यवाद्भिस्तर्पयेदि'' त्यादिना तर्पणमभिहितम् । वा=अथवा । प्रातराहुतेः =प्रातःकालिक-होमात्। पश्चात्=अनन्तरम् । यथाच दक्षेणापि अष्टधाविभक्तदिवसद्वितीयभागे वेदाभ्यासो विधीयते ।

द्वितीये च तथा भागे वेदाभ्यासो विधीयते ।
वेद-स्वीकरणं पूर्वं विचारोऽभ्यसनं जपः ॥
तद्दानञ्चैव शिष्येभ्यो वेदाभ्यासो हि पञ्चधा । इति ।

वा=अथवा । वैश्वदेवावसाने=वक्ष्यमाणवैश्वदेवकर्मसमापनानन्तरम् । कार्यः । ऋते निमित्तकात्=जलस्थतर्पणादिनिमित्तं विना । अन्यत्र न = अन्यसमये ब्रह्मयज्ञो न कार्य इति भावः । यथाचाग्रे ग्रन्थकारो वक्ष्यति ''अत्र च जलतर्पणपक्षे उपस्थानपर्यन्ता सन्ध्या जले करणीया, ततस्तर्पणमात्रं, ततउत्तीर्य गायत्रीजपो ब्रह्मयज्ञश्च । तर्पणानन्तरं ब्रह्मयज्ञस्य नरसिंह-पुराणादौ दर्शनादि'' ति ।

प्रकृतवचनमुपक्रम्यात्र नित्यकृत्यरत्नमाला यथा–ब्रह्मयज्ञस्त्रिविध उक्तः । तथाचायं गायत्रीजपरूपः । वेदाध्ययनाध्यापनरूपः । वामदेव्यगानरूपश्च । तत्राद्यो वाजसनेयिकल्पे–जलमध्यतर्पणपक्षे ततः प्राग् व्यवस्थापितो नित्य कृत्यार्णवेऽपि–

यदि स्यात्क्लिन्नवासा वै गायत्रीमुदके जपेत् ।
अन्यथा तु शुचौ भूम्यां कुशोपरि समाहितः ॥

इति कात्यायनोक्तक्रमभीतवाजसनेयिवृद्धपठितवचनात् । अन्यथा तु गोभिलः–

कदाचिदपि नो विद्वान् गायत्रीमुदके जपेत् ।
गायत्र्यग्निमुखी प्रोक्ता तस्मादुत्थाय तां जपेत् ॥

इत्याह । उत्थाय = जलादुत्तीर्य ।

ततश्च तर्पणोत्तरकालिकोऽपि श्रुतिजपो ब्रह्मयज्ञ इति–एतद्द्वयमेका विधा । पश्चाद्वेत्युभयान्वयि देहलीदीपन्यायात् । तथा च प्रातराहुतेः पश्चाद् वेदाध्ययनाध्यापन रूपा द्वितीया, 'द्वितीये च तथा भागे वेदाभ्यासो विधीयते' इति वचनात् । वैश्वदेवावसाने तु वामदेव्यजपरूपो ब्रह्मयज्ञ इति तृतीया विधा। ........... वामदेव्यजपस्तु छन्दोगानामेव नान्यत्रर्ते निमित्तकादिति । जलस्थतर्पणादिकं विना नान्यत्रेति श्रीदत्ताह्निकम् । वस्तुतस्तु निमित्तमेव निमित्तकमिति निमित्तादनन्तरोक्ताद् ब्रह्मयज्ञकालत्रयाद् विनाऽन्यत्र ब्रह्मयज्ञं न कुर्यादित्यर्थः । एवमेव रत्नाकरोऽपि इति शूलपाण्युपाध्याया आचारविवेके प्राहुः । तत्र तर्पणात्प्राक् दशधाऽपि गायत्रीजपेन कात्यायनोक्तक्रमपालनं यदि निबन्धृभिरभ्युपेतं तर्हि तर्पणान्तरीयेणाऽपि गायत्रीजपरूपेण श्रुतिजपेनापि ब्रह्मयज्ञः कथं न निर्दोष इत्यत्र कारणं न विद्मः । प्रातराहुत्यनन्तरीयो द्वितीय ब्रह्मयज्ञस्तु साग्निभिरधीतवेदैरेव वाऽनुष्ठातुं विहित इति निरग्नेस्तत्र कोऽधिकार इति विवेचनीयं कर्मतत्वविद्भिरि'' ति च ।

## [ हिन्दी टीका ]

''मन्त्र-ब्राह्मण रूप वेद का आदि से आरम्भ कर प्रतिदिन यथाशक्ति पाठ करे । पूर्व में यह जो श्रुतिजप कहा गया है वह ब्रह्म यज्ञ कहा जाता है । यह देवर्षि पितृ तर्पण

से पहले या प्रातःकालिक होम के बाद अर्थात् आठ भागों में विभक्त दिनमान के द्वितीय भाग में या वैश्वदेव कर्म की समाप्ति के बाद कर लेना चाहिए यह मूल वचन का अर्थ हुआ।

यहाँ 'ऋते निमित्तकात्' पदोपादान के आधार से ग्रन्थकार का कहना है कि जल में स्थित होकर तर्पण करने आदि कारण न हो तो उक्त तीनों समयों से अन्य समय में नहीं करना चाहिए। अर्थात् जल में स्थित हो तर्पण करने के पक्ष में उपस्थान पर्यन्त सन्ध्या जल में करे। इसके बाद तर्पणमात्र होगा। अनन्तर जल से ऊपर आकर गायत्रीजप तथा ब्रह्मयज्ञ होंगे। क्योंकि नरसिंहपुराण आदि में तर्पण के बाद भी ब्रह्मयज्ञ करने को कहा गया है।

प्रकृतवचन को उद्धृत कर नित्यकृत्यरत्नमाला की व्याख्या है कि यह ब्रह्मयज्ञ तीन प्रकार का है। यथा (१) गायत्री जप रूप, (२) वेद का अध्ययनाध्यापन रूप, (३) तथा, वामदेव्य गान रूप। इनमें पहला गायत्रीजप तो जल के मध्य में वाजसनेयियों के द्वारा किये जानेवाले तर्पण पक्ष में नित्यकृत्यार्णव ग्रन्थ में भी तर्पण के पहले भी व्यवस्थापित कर दिया गया है, जिसके प्रमाण में ''यदि स्यात् क्लिन्नवासा वै'' इत्यादि वाजसनेयिवृद्ध पठित वचन दर्शाया गया है। उस वचन का अर्थ है:- 'यदि वस्त्र भींगे हों और जल मध्य में सन्ध्योपासन किया जा रहा हो तो गायत्रीजप तथा तर्पण जल में ही कर लें। अन्यथा पवित्र भूमि पर सन्ध्योपासन, गायत्रीजप तथा कुशों के ऊपर तर्पण करें'। यदि इस वचन को मानने का पक्ष न हो तो ''कभी भी समझदार व्यक्ति को गायत्री का जप जल में नहीं करना चाहिए, क्योंकि गायत्री अग्निमुखी कही गई है। अतः जल से ऊपर आकर गायत्री का जप करें'' इस गोभिलवचनानुसार भूमि पर ही गायत्री जप तथा तर्पण करना चाहिए।

अब समझना चाहिए कि तर्पण के बाद होनेवाला श्रुतिजप भी 'ब्रह्मयज्ञ' ही है। इस तरह तर्पण के पूर्व या पश्चात् होनेवाला श्रुतिजप ब्रह्मयज्ञ के प्रथम प्रकार गायत्री जप के ही दो भेद (अन्तर्गत) माने जायेंगे। क्योंकि मूल छन्दोगपरिशिष्ट वचन में कहा गया 'पश्चाद्वा' पद का 'देहली दीप' न्याय से 'तर्पणात्' तथा 'प्रातराहुतेः' इन दोनों पदों के साथ सम्बन्ध है।

द्वितीय प्रकार का ब्रह्मयज्ञ प्रातःकालिक होम के बाद वेद का अध्ययन एवम् अध्यापन रूप का होगा क्योंकि स्मृतिकार दक्षने दिन के दूसरे भाग में वेदाभ्यास का विधान किया है।

तीसरे प्रकार का ब्रह्मयज्ञ जो वैश्वदेव कर्म की समाप्ति के बाद वामदेव्य जप रूप है वह केवल छन्दोगों के लिए ही होगा क्योंकि यह उन्हीं के लिए विहित है।

यहाँ उक्त रत्नमालाकार की विना समाधान दिखाये दो जिज्ञासाएँ हैं कि ( १ ) यहाँ तर्पण के पहले दश बार के गायत्री जप से भी कात्यायन कथित क्रम (ब्रह्मयज्ञ) का पालन हो जाना यदि निबन्धकारोंने स्वीकार कर लिया है तो तर्पण के बाद भी छन्दोगों के द्वारा होने वाले गायत्रीजपरूप श्रुतिजप से भी ब्रह्मयज्ञ क्यों निर्दोष माना जाय, इसमें कोई कारण समझ में नहीं आता । ( २ ) प्रातःकालिक होम के बाद होने वाला दूसरे प्रकार का ब्रह्मयज्ञ तो साग्निक व्यक्ति या वेद पढे हुए व्यक्तियों के द्वारा ही अनुष्ठान योग्य हो सकता है तो निरग्निक व्यक्तियों का उसके आचरण में क्यों अधिकार हो इसका विवेचन कर्मवेत्ता लोग ही करें ।

अपने ग्रन्थ आचारविवेक में शूलपाणि उपाध्याय के द्वारा प्रदर्शित रत्नाकर के अनुसार भी 'नान्यत्रर्त्ते निमित्तकात्' मूल अंश का अर्थ अभी कहे गए ब्रह्मयज्ञ के तीनो समयों से अन्य समय में ब्रह्मयज्ञ नहीं करना चाहिए ।

## [ मूलम् ]

याज्ञवल्क्यः-

वेदाथर्वपुराणानि सेतिहासानि शक्तितः ।
जपयज्ञप्रसिद्ध्यर्थं विद्याञ्चाध्यात्मिकीं जपेत् ॥

अत्रेयं व्यवस्था-समस्त वेदाध्यायिनाऽऽदावारभ्य वेदपाठेन स्वाध्यायः करणीयः । एकदेशाध्यायिना पुरुपसूक्तादिपवित्रपाठेन, सावित्रीमात्राध्यायिना प्रणवादिपाठेने ति ।

## [ संस्कृत टीका ]

वेदेति । वेदाथर्वपुराणानि सेतिहासानि=महाभारतादीतिहाससहितानि ऋग्यजुःसामाथर्वपुराणानि । आध्यात्मिकीं विद्याञ्च=गीतोपनिषदादिकञ्च । जपयज्ञप्रसिद्ध्यर्थम् ब्रह्मयज्ञस्य प्रकर्षेण सिद्धिनिमित्तम् । शक्तितः=यथा-शक्ति । जपेत्=पठेत् । उक्तकात्यायनवचने वेदशब्दोऽन्योपलक्षणार्थे बोध्यः । एतेन याज्ञवल्क्यवचनेन वेदादतिरिक्तानां पुराणादीनामपि पाठेन ब्रह्मयज्ञः सम्पद्येतेति व्यक्तं भवति । एतेषामशक्यत्वावस्थायां गायत्रीजपमात्रेणापि ब्रह्मयज्ञस्य पूर्त्तिर्भवितुमर्हति । यथाऽऽहमनुः-

अपां समीपे नियतो नैत्यकं विधिमास्थितः ।
सावित्रीमप्यधीयीत गत्वाऽरण्यं समाहितः ।( २।१०४ )

वेदाध्यनविषये व्यवस्थां निर्दिशति ग्रन्थकारः अत्रेयमिति । समस्तवेदाध्यायिना=सकलवेदपाठिना । आदावारभ्य="इषेत्वोर्जेत्वा" इत्यत आरभ्य यथाशक्ति किञ्चिद्दूरं पठित्वा पुनर्दिनान्तरे तत आरभ्य अनेनैव क्रमेण । वेदपाठेन । स्वाध्यायः करणीयः=वेदज्ञानं सम्पादनीयम् । एकदेशाध्यायिना=वेदैकभागपाठकेन । पुरुषसूक्तादिपवित्रपाठेन=सहस्रशीर्षेत्यादिमन्त्रमात्रपाठेन । सावित्रीमात्राध्यायिना गायत्रीमन्त्रमात्र-पाठकेन । ॐकारादिपाठेन । नित्यं ब्रह्मयज्ञः कर्तव्यः इति भावः । अतएव "अधीतवेदस्तु आदित आरभ्य पूर्वतः पठितभागं त्यक्त्वा तत्सन्निहिताऽपठितमुपक्रम्य प्रतिदिनं पाठं कुर्यात् । वेदैकदेशाध्यायी तु पुरुषसूक्तादिपाठेन, सावित्र्या, प्रणवेन, पुराणादिपाठेन वा निर्वहेत् इति नित्यकृत्यरत्नमालाऽपि । "अत्रेदं बोध्यम्-यद्यपि सामवेदिनां तर्पणोत्तरकृत्यानन्तरं ब्रह्मयज्ञ उक्तो नित्यकृत्यार्णवादौ किन्त्वेषोऽवसाने यथोपन्यस्तो वाजसनेयिकृत्ये सावित्र्या प्रणवेन पुराणादिपाठेन वा निर्वहेत्" इति, तथैवाधुनातनाः सर्व एव निर्वहन्ति । सामवेदिब्रह्मयज्ञोऽपि महोपाध्यायकर्मकाण्डोद्धारकैः परमेश्वरशर्मभिः "स च वाजसनेयिवदुक्तप्रकारेण छन्दोगैरपि कर्तव्य" इति लिखितमि''त्यपि सैव ।

अत्र-'वेदार्थेति मूलोक्तयाज्ञवल्क्यवचनात्, "वाकोवाक्यपुराणानि सेतिहासानि चान्वहम्" इत्यादि परिशिष्टवचनाच्च पुराणादिपाठेनापि ब्रह्मयज्ञ इति पुराणोक्तस्तोत्रसहस्रनामादिना ब्रह्मयज्ञः स्त्रीशूद्राणामुक्तो भवतीति मन्तव्यम् ।

ब्रह्मयज्ञस्य पालनेन साधकः ऋषीणामृणेभ्यो विमुच्य ज्ञानमाप्नोति, परमात्मप्राप्तेरधिकारी च जायते । अतएवैतत्प्रशंसायामुक्तं छन्दोगपरिशिष्टे-

न ब्रह्मयज्ञादधिकोऽस्ति यज्ञो
न तत्प्रदानात्परमस्ति दानम् ।
सर्वेऽन्तवन्तः क्रतवः सदाना
नान्तो दृष्टःकैश्चिदस्य द्विकस्य ॥ इति

## [ हिन्दी टीका ]

जपयज्ञ की सिद्धि के लिए चारो वेद, पुराण, महाभारत आदि इतिहास, अध्यात्मविद्या-गीता-उपनिषद्-आदि का यथाशक्ति पाठ करे। यह मूलवचन का अर्थ हुआ।

ग्रन्थकार द्वारा प्रदर्शित व्यवस्थानुसार निष्कर्ष में सिद्ध हुआ कि जिसने समस्त वेद का अध्ययन कर लिया है उसे आदि-''इषे त्वोर्जेत्वा'' से आरम्भ कर यथाशक्ति कुछ दूर तक पढ़कर पुनः दूसरे दिन पूर्वपठित भाग को छोड़कर उसके अग्रिम अंश के क्रम से प्रतिदिन पाठ करना चाहिए। वेद के एक भाग को पढ़ लेने वाला व्यक्ति पुरुषसूक्त 'सहस्रशीर्षा' आदि मन्त्र के पाठ से तथा गायत्री मन्त्र मात्र पढ़नेवाला व्यक्ति प्रणव (ओंकार) आदि के पाठ से नित्य ही ब्रह्मयज्ञ सम्पन्न करे।

यहाँ ऊपर से ज्ञातव्य है कि मूलोक्त याज्ञवल्क्य वचन तथा ''वाकोवाक्यपुराणानि सेतिहासानि चान्वहम्'' इस छन्दोगपरिशिष्ट वचनानुसार पुराण आदि के पाठ से भी ब्रह्मयज्ञ होता है तो पुराणोक्त स्तोत्र तथा सहस्रनाम आदि के पाठ से स्त्री एवं शूद्रों का ब्रह्मयज्ञ हो जायेगा।

ब्रह्मयज्ञ के पालन से साधक ऋषियों के ऋण से मुक्त होकर ज्ञान प्राप्त करता है और परमात्मा की प्राप्ति का अधिकारी होता है। इसी हेतु इसकी प्रशंसा में छन्दोगपरिशिष्ट में कहा है—ब्रह्मयज्ञ से बड़ा दूसरा यज्ञ नहीं है और नाही वेददान से बड़ा कोई दान है क्योंकि दान-दक्षिणा (आडम्बर)से युक्त अन्य सभी यज्ञ क्षयशील विनाशी हैं किन्तु उक्त दोनों (ब्रह्मयज्ञ एवं वेददान) का अन्त (विनाश) किसी ने नहीं देखा है।

अब नित्यकृत्यरत्नमाला के लेखानुसार ज्ञातव्य है कि यद्यपि नित्यकृत्यार्णव आदि ग्रन्थों में सामवेदियों के लिए तर्पणोत्तर कृत्य के बाद ब्रह्मयज्ञ करने को कहा गया है किन्तु वाजसनेयियों के द्वारा जिस तरह गायत्री जप के बाद यह सम्पन्न किया जाता है उसी तरह आज -कल के सभी लोग सम्पादन करते हैं। सामवेदियों के ब्रह्मयज्ञ के सम्बन्ध में महामहोपाध्याय कर्मकाण्डोद्धारक परमेश्वर शर्मा झा ने लिखा है कि वाजसनेयियों के जैसे ही छन्दोगों को भी कर लेना चाहिए।

❁ इति ब्रह्मयज्ञः ❁

# तर्पणम्

## [ मूलम् ]

अथ तर्पणम् । तत्र शातातपः-

तर्पणन्तु शुचिः कुर्यात्प्रत्यहं स्नातको द्विजः ।
देवेभ्यश्च ऋषिभ्यश्च पितृभ्यश्च यथाक्रमम् ॥

प्रत्यहमिति वचनान्नित्याधिकारः । तदुक्तं छन्दोगपरिशिष्टे-

तस्मात्सदैव कर्तव्यमकुर्वन् महतैनसा ।
युज्यते ब्राह्मणः कुर्वन् विश्वमेतद् बिभर्ति हि ॥

## [ संस्कृत टीका ]

तर्पणमिति । तर्पणमिदं द्विविधं स्वतन्त्रम् अङ्गञ्च । तत्र स्वतन्त्रमाह शातातपः-तर्पणमित्यादि । द्वितीयमङ्गन्तु-

नित्यंनैमित्तिकं काम्यं त्रिविधं स्नानमुच्यते ।
तर्पणन्तु भवेत्तस्य अङ्गत्वेन व्यवस्थितम् ॥

इति स्नानप्रकरणीय-ब्रह्मपुराणवचन-व्याख्याऽवसरे विवृतमग्रे = प्रपञ्चयिष्यते च ।

तर्पणन्त्विति । स्नातकः-स्नात एव स्नातकः । यावादिभ्यः कन् इति स्वार्थे कनि । कृत-स्नान इति भावः ।

शुचिवस्त्रधरः स्नातो देवर्षिपितृतर्पणम् ।
तेषामेव हि तीर्थेन कुर्वीत सुसमाहितः ॥

इति विष्णुपुराणवाक्यैकवाक्यत्वात् । शुचिः=मन्त्रस्नानादिनाऽपि पूतः । द्विजः=द्विजातिः-तर्पणकर्मकर्त्तेति यावत् । प्रत्यहम्=प्रतिदिनम् । प्रत्यहं कुर्यादिति सम्बन्धः । प्रधानपदार्थान्वयस्याभ्यर्हितत्वात् । वक्ष्यमाणेभ्यः देवेभ्यः, ऋषिभ्यश्चेत्यनेन सामंवेदिनां कृते प्रजापतयेऽपीति बोद्धव्यम् । पितृभ्यश्चेत्यपि "पिता मात्रा" (पा० सू०) इत्येकशेषेण मातृभ्य श्चेति परमपि मन्तव्यम् । मातृभ्यश्चेत्यनेन मातामहादयस्त्रयोऽपि गृह्यन्ते । वस्तु तस्तु-"त्रीन् पितृतस्त्रीन्

मातृतस्तत्पत्न्यश्च पितृंतर्पणमि'' ति गोभिल वचनान्मात्रादिषट्क तर्पणमपि नित्यमेवावधेयम् । यथाक्रमम्=क्रममनतिक्रम्य-क्रमेणेति यावत् । तर्पणम्=जलदानेन तृप्तिसम्पादनम् । कुर्यात्=विदध्यात् ।

प्रत्यहमिति वचनाद्, नित्याधिकारः=नित्यं तर्पणस्य प्रधानतया विधेयता प्रत्येतव्या । तर्पण मुपक्रम्य ''तस्मात्सदैव कर्तव्यमि'' त्यादि छन्दोग परिशिष्ट-वचनात् । तथाहि तस्मात्=तर्पणस्य नित्यत्वात् । सदैव=प्रतिदिनम् । कर्तव्यम्-तर्पणमिति शेषः । अकुर्वन् तर्पणमविदधत् । ब्राह्मणः=विप्रः तर्पणकर्तेति यावत्। महतैनसा=अनल्पेन पापेन तृषापीडितानां पितृणामिच्छा-विघातजनित पापेनेति यावत् । युज्यते = युक्तो भवति । हि=यतः । कुर्वन्—तर्पणमिति शेषः । एत द्विश्वम्=चराचात्मकं जगदेतत् । बिभर्ति=पुष्णाति । विश्वपोषणजन्यपुण्यवान् भवतीत्यर्थः । यत एवं करणे एतत्फलमतएव एतदकरणे विश्वपोषणसमर्थं प्रति प्रत्याशाभङ्गकर्त्तृत्वेन भवेदेव पापोत्पत्तिरिति । अतोऽपोषणप्रत्यवायभिया अहरहस्तपणं कुर्यादित्यर्थः। एतत्पूर्वतनं श्लोकद्वयं यथा-

**छायां यथेच्छेच्छरदातपार्तः, पयः पिपासुः क्षुधितोऽत्तुमन्नम् ।**
**बालो जनित्रीं जननी च बालं योषित्पुमांसं पुरुषश्च योषितम्[१] ॥१॥**
**तथा भूतानि सर्वाणि स्थावराणि चराणि च ।**
**विप्रादुदकमिच्छन्ति सर्वेऽप्युदककाङ्क्षिणः ॥ २ ॥**

**[ हिन्दी टीका ]**

स्वतन्त्र और अङ्ग के भेद से तर्पण दो प्रकार का होता है जिनमें अङ्गरूप तर्पण का विवेचन ''नित्यं नैमित्तिकं काम्यं त्रिविधं स्नानमुच्यते । तर्पणन्तु भवेत्तस्य अङ्गत्वेन व्यवस्थितम् ॥'' इस स्नान प्रकाणीय ब्रह्मपुराण के वचन की व्याख्या के अवसर पर कर दिया गया है और आगे भी विशेष रूप से कहा जायेगा ।

अब स्वतन्त्र तर्पण के प्रसंग पर मूल वचन में शातातप का कहना है कि प्रतिदिन मन्त्रस्नान आदि के द्वारा भी स्नान कर पवित्र हो द्विज (तर्पणकर्मकर्त्ता) देव, ऋषि तथा पितरों का क्रमशः जलदान से तृप्तिसम्पादन रूप तर्पण करे ।

---

पाठा० ( १ ) योषाम् ।

मूल वचन में 'प्रत्यहम्' पद देने से तर्पण नित्यकर्म है' ऐसा समझा जाता है। जैसा कि छन्दोगपरिशिष्ट में ही कहा गया है-नित्य कर्म होने के कारण सदैव तर्पण करना चाहिए। इसे न करने वाला ब्राह्मण आदि महान् पाप से युक्त होता है, क्योंकि ब्राह्मण (आदि तर्पणकर्त्ता) तर्पण करके इस विश्व का भरण-पोषण करता है।

इसके पूर्व कहे गए दो श्लोकों का भावार्थ है, यथा-जैसे शरत्काल की धूप से पीडित व्यक्ति छाया, प्यासा प्राणी पानी, भूखा प्राणी अन्न, बालक माँ को , माँ बालक को, कामिनी कामी को, कामी कामिनी को चाहता है उसी तरह जल की कामना करते हुए स्थावर और जङ्गम रूप सारा जगत् ब्राह्मण (आदि) से तर्पण जल ग्रहण की इच्छा रखता है।

## [ मूलम् ]

विष्णुपुराणे-

शुचिवस्त्रधरः स्नातो देवर्षि-पितृतर्पणम्।
तेषामेव हि तीर्थेन कुर्वीत सुसमाहितः॥

तेषाम्=देवर्षिपितॄणाम्। ऋषितीर्थम्-अङ्गुल्यग्रप्रमाणमिति बौधायन-प्रोक्तम्।

## [ संस्कृत टीका ]

शुचीति इतिकर्तव्यतामाह। शुचिवस्त्रधर इति स्नात इति च। एतस्याधिकार-सम्पादनद्वारा कर्मार्थत्वंम्। "स्नातोऽधिकारी भवति दैवे पित्र्ये च कर्माणि" इति छन्दोगपरिशिष्टात्। स्नातः=कृतस्नानः। शुचिवस्त्रधरः= धृतपवित्रवस्त्रः। सुसमाहितः=अनन्यमनस्कः सन्। देवर्षिपितृतर्पणम्। तेषामेव हि तीर्थेन=देवर्षि-पितृणामेव हि तीर्थेन। कुर्यात् देवपित्रादितीर्था उक्ताः। ऋषितीर्थमपि देवतीर्थवद् "अङ्गुल्यग्रमात्रमि" ति बौधायनप्रोक्तं ग्राह्यम्। अत्र च अङ्गुल्यग्रमार्षमिति देवलवचनमपि प्रमाणं बोद्धव्यम्।

## [ हिन्दी टीका ]

स्नान कर तथा पवित्र वस्त्र धारण कर सावधान हो देवतीर्थ, ऋषितीर्थ तथा पितृतीर्थ से क्रमशः देव, ऋषि एवं पितर का तर्पण करे।

यहाँ बौधायन (एवं देवल) वचनानुसार देवतीर्थ के जैसे अङ्गुलियों का अग्रभाग ऋषितीर्थ समझा चाहिए ।

## [ मूलम् ]

विष्णुः–

**स्नातश्चार्द्रवासा देवर्षि[1]तर्पणमम्भःस्थ एव कुर्यात् । परिवर्त्तितवासाश्चे[2]त्तीर्थम[2अ]वतीर्य ।**

अम्भःस्थ एवेति छन्दोगपक्षे, कात्यायनादिभिरुत्तीर्येत्यनन्तरं विधानात् । स्थलाशौचपक्षे वा, यदाह योगियाज्ञवल्क्यः–

**यत्राशुचि स्थलं वा स्यादुदके देवताः पितॄन् ।**
**तर्पयेत्तु[3] यथाकाम[4]मप्सु सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥**

## [ संस्कृत टीका ]

स्नात इति । स्नातः=कृतस्नानः । आर्द्रवासाश्च=क्लिन्नवस्त्रश्च । देवर्षितर्पणमित्यत्र तर्पणप्रसङ्गान्मनुष्यपितृतर्पणे अपि ग्राह्ये । अम्भस्थ एव=जले स्थितः सन्नेव कुर्यात् । परिवर्त्तितवासा श्चेत्=आर्द्रवस्त्रं परित्यज्य शुष्कवस्त्रधरश्चेत् । तीर्थमवतीर्य= जलतटमुत्तीर्य, स्थले तर्पणं कुर्यादिति भावः । यस्तु स्नात्वा जले स्थातुमशक्तः शुष्कं वासः परिधत्ते स तीर्थाद्बहिरागत्य स्थले एव स्नानाङ्गं तर्पणं कुर्यादिति विष्णुस्मृतिव्याख्या वैजयन्ती ।

उक्तविष्णुवचने अम्भःस्थ एवेति कथनं छन्दोगपक्षे सामवेदिनां कृते । यजुर्वेदिनां (वाजसनेयिनां) कृते तु कात्यायनादिभिः, उत्तीर्य इत्यनन्तरं विधानात् = जलादुपरि आगत्य तर्पणस्य विधानकरणात् ।

वा=अथवा । स्थलाशौचपक्षे=भूमेरशुचित्वस्थितौ वाजसनेयिनां जलतर्पणं बोध्यम् । यदाह योगियाज्ञवल्क्यः–यत्रेत्यादि । वा=अथवा । यत्र= स्नानजलसमीपप्रदेशे । स्थलम्=भूभागः । अशुचिः=अपवित्रं स्यात्तदा । उदके=जले । देवताः पितॄंश्च । यथाकामम् = यथेच्छम् । तु=निश्चयेन । तर्पयेत्=प्रीणयेत् । (यतः)

---

पाठा० (१) 'देवपितृ' इति प्रकाशित विष्णु स्मृति वीरमित्रोदययोः पाठः । (१अ) देवर्षि पितृ इति तु नित्यकृत्यरत्नमाला-टिप्पणी-पाठः । (२) 'तीर्थतीरमुत्तीर्य' इति वीरमित्रोदय पाठः । २अ) ''तीर्थमुत्तीर्य'' इति नि. कृ. रत्नमाला टिप्पणी । (३) तर्पयेत

अप्सु=जले। सर्वं वस्तु। प्रतिष्ठितम्=स्थितं भवति। सर्वस्यैव सत्वे पवित्र-पृथिव्या देवादीनामपि वासत्वेन न शुचिस्थलत्वहानिः नवा तर्पणीयानां सन्निहितत्वहानिः।

## [ हिन्दी टीका ]

मूल वचन में जो जल में ही तपर्ण करने का विधान किया गया है वह छन्दोग (सामवेदियों) के लिए ही समझना चाहिए क्योंकि वाजसनेयियों के लिए कात्यायन आदि ने जल से ऊपर आकर तर्पण करने का विधान किया है। अथवा जहाँ भूमि पवित्र न हो वहाँ वाजसनेयियों के लिए जल में तर्पण करना उक्त वचन सम्मत समझें, जैसा कि योगियाज्ञवल्य ने भी कहा है–"अथवा जहाँ पृथिवी अपवित्र हो वहाँ जल में देवता और पितरों का यथेच्छ तर्पण करे क्योंकि जल में सभी वस्तु स्थित हैं।" इससे यह सिद्ध हुआ कि जल में पवित्र भूमि तथा तर्पणीय देव आदि भी विद्यमान है।

## [ मूलम् ]

फलार्थमपि जले तर्पणमाह कार्ष्णा[१] जिनिः-

आपो देवगणाः सर्वे आपः पितृगणाः स्मृताः।
तस्माज्जले जलं देयं पितृणां दत्तमक्षयम्॥

तथा,

देवतानां पितृणाञ्च जले दद्याज्जलाञ्जलीन्[२]
असंस्कृतप्रमीतानां स्थले दद्याज्जलाञ्जलिम्।

एवञ्च जलतर्पणपक्षेऽपि असंस्कृतप्रमीतानां स्थल एव जलदानम्।

अत्र च जलतर्पणपक्षे उपस्थानपर्यन्ता सन्ध्या जले करणीया, ततस्तर्पणमात्रम्। तत उत्तीर्य गायत्रीजपो ब्रह्मयज्ञश्च। तर्पणानन्तरमपि ब्रह्मयज्ञस्य नरसिंहपुराणादौ दर्शनात् वैश्वदेवावसाने वा सोऽस्तु।

## [ संस्कृत टीका ]

फलार्थेति। जलतर्पणं द्रढयति–फलार्थमपि जले तर्पणमित्यादिना। फलार्थम् = काम्यम्। आपः = जलानि। सर्वे देवगणाः = देवसमूहाः। ता आप एव पितृगणाः। स्मृताः = मुनिभिरुक्ताः। तस्माद्धेतोः। जले जलं देयम् =

---

पाठा० (१) कार्ष्णर्याजिनिः। (२) लिम्।

जलरूपदेवपित्राद्युद्देश्येन जले जलाञ्जलीन् दद्यात्। पितॄणां दत्तम् = देवादिभ्यः पितृभ्यश्च समर्पितं जलम्। अक्षयम् = अविनाशि भवति।

पुनरप्याह स एव देवतानामित्यादि। देवतानां पितृणाञ्च= चकारात् ऋषीणां मानुषाणामपि कृते बोध्यम्। जले जलाञ्जलीन् दद्यात्। किन्तु असंस्कृतप्रमीतानाम् = "नास्य कार्योऽग्निसंस्कारो न च कार्योदकक्रिया" इति मनु (५। ६९) वचनानुसारमग्निसंस्कारश्राद्धादिसकलप्रेतकृत्यानर्हाणामूनद्विवार्षिकमृतबालादीनामित्यर्थः। स्थले = भूमौ। जलाञ्जलिम् = जलपूर्णमेकमञ्जलिं दद्यात्।

एवञ्च = 'देवतानामि'ति वचनस्य जागरूकत्वे च। जलतर्पणपक्षेऽपि = जले जलाञ्जलिदानकल्पेऽपि। असंस्कृतप्रमीतानाम् = ऊनद्विवार्षिकमृतबालादीनाम्। स्थल एव कुशरहितभूमावेव। जलदानम् = तर्पणजलप्रक्षेपणम्, कार्यमिति सिद्ध्यति। अतएव " असंस्कृतप्रमीतानान्तु तर्पणजलं जलस्थेनापि कुशव्यतिरिक्तभूमावेव प्रक्षेप्यम्। 'देवतानामृषीणाञ्च' इति कार्षाजिनिना विशिष्यैवामिधानादिति द्वैतपरिशिष्टमि''ति नित्यकृत्यार्णवोऽपि। अत्र "अत्र जलाञ्जलिमित्येकवचनेनं 'ये चास्माकमि'त्यवसानाञ्जलिरभिहितः। एवञ्च जलतर्पणपक्षेऽप्यसंस्कृतप्रमीतानां स्थल एव कुशरहितेऽपि जलदानमुक्तंभवति। अन्येषान्तु–

भूमौ यदापो दीयन्ते दाता चैव जले स्थितः।
वृथा भवति तत्तोयं पितॄणां नोपतिष्ठते॥

इति यमेन निषिद्धम्। तथा च शीतादिवशात् स्थलतर्पणपक्षेऽपि अञ्जलिप्रक्षेपो जल एव कर्तव्य इति शङ्करमिश्राः प्राहुः। किन्त्वत्र योगियाज्ञवल्क्यः स्थलाशौचपक्षएव तमाह। यथा–

यत्राशुचि स्थलं वा स्यादुदके देवताः पितॄन्।
तर्पयेत यथाकाममप्सु सर्वं प्रतिष्ठितम्॥ इति।

बौधायनोऽपि—

**अद्भिरेवाप्सु यथोत्तरं देवान् पितॄंस्तर्पयेत् ।**

अत्रैवकारेण तिलकुशाभावेऽपि केवलजलेनापि तर्पणं कार्यमेव ।

**यदेष तर्पयत्यद्भिः पितॄन् स्नात्वा द्विजोत्तमः ।**
**तेनैव कृत्स्नमाप्नोति पितृयज्ञक्रियाफलम् ॥**

इति मनूक्तेः । वस्तुतस्तु जलादुत्तीर्य जले तर्पणं निषेधति शङ्खः—

**उदके नोदकं कुर्यात् पितृभ्यश्च कदाचन ।**
**उत्तीर्य तु शुचौ देशे कुर्यादुदकतर्पणम् ॥**

..........तदेतेषां वचनानां जलस्थेनाजले एव, स्थलस्थेन स्थले तर्पणजलं प्रक्षेप्यमित्यर्थ इति नित्यकृत्यरत्नमालाटिप्पण्यपि । सारांशोऽयं विस्तृतरूपेण ग्रन्थेऽस्मिन्नग्रे स्फुटीभविष्यति ।

किन्तु छन्दोगाह्निकाचारंचिन्तामणिभ्यामसंस्कृतोद्देश्यकवस्त्रनिष्पीडित-जलदानार्थमास्तीर्णकुशमयभूमिरपेक्ष्यते । एतदपि एतद्व्याख्याऽवसरेऽग्रे व्यक्तीभविष्यति ।

अत्रचेति । अत्र च जलतर्पणपक्षे=उक्तवचनानुसारं वाजसनेयिनां जले तर्पणकरणपक्षे । उपस्थानपर्यन्ता=सूर्योपस्थानावधिका सन्ध्या, जले करणीया,

**कदाचिदपि नो विद्वान् गायत्रीमुदके जपेत् ।**
**गायत्र्यग्निमुखी प्रोक्ता तस्मादुत्तीर्य तां जपेत् ॥**

इति गोभिलवचनात् । ततः = तदनन्तरम् । तर्पणमात्रम् = केवलं तर्पणम् । तत उत्तीर्य = जलादुपरि भूमावागत्य । गायत्रीजपः—उक्तवचनानुरोधादेव । ब्रह्मयज्ञतर्पणानन्तरमपि = तर्पणोत्तरमपि । ब्रह्मयज्ञस्य नरसिंहपुराणादौ विधानात् । वैश्वदेवावसाने = वैश्वदेवकर्मसमाप्त्यनन्तरम् । सः = ब्रह्मयज्ञः अस्तु = भवतु ।

**वैश्वदेवावसाने वा नान्यत्रर्ते निमित्तकात् ।**

इति छन्दोगपरिशिष्टात् । अत्र द्वैतपरिशिष्टमप्येवमिति नित्यकृत्यार्णवः । इतोऽधिकं पूर्वविवेचिते 'ब्रह्मयज्ञ' प्रकरणेऽवलोकनीयम् ।

अत्र वीरमित्रोदयस्तु—"अत्र जले तर्पणविधानात्तर्पणस्य च गायत्रीजपानन्तर-ध्रौव्याज्जलेऽपि गायत्रीजपोऽनुमतः। एवञ्च—

कदाचिदपि नो विद्वान् गायत्रीमुदके जपेत् इति गोभिलीयवचनं छन्दोगपरम्। ............यदि च शुष्कवस्त्राभावः स्थलाशुद्ध्यादिना वा सन्ध्यादिकं जले क्रियते तदा जले गायत्रीजपः सर्वैरेव कार्य" इत्यादिकमाह।

परमत्रैव (द्वैतसुश्लिष्टो)परिशिष्टन्तु—"अत्रेदं रहस्यम्। जलसन्ध्यावन्दनपक्षे उपस्थानपर्यन्ता सन्ध्यां जले, ततस्तर्पणम्। तत उत्तीर्य शुष्कवाससा आवाहनाङ्गन्याससहितगायत्रीजपो ब्रह्मयज्ञस्थले कार्यः। 'यदार्द्रवासाः कुरुते जपहोमतपांसि च' इत्यादिना जले जपमात्रनिषेधात्। 'कदाचिदपि नो विद्वान् गायत्रीमुदके जपेत्। गायत्र्यग्निमुखी प्रोक्ता तस्मादुत्थाय तां जपेत्॥' इति गोभिलेन विशिष्य निषेधाच्च, तस्य च सामशाखास्थत्वेऽपि कात्यायना-प्रतिषिद्धतयाऽग्निमुखत्वनिर्देशेन च वाजसनेयिकेऽपि जागरूकत्वात्। अत्र च कात्यायनोक्तक्रमभङ्गोऽपि गोभिलयाज्ञवल्क्यैकवाक्यताऽनुरोधात्। क्रमभङ्गभीता। वृद्धास्तु—'यदि स्यात् क्लिन्नवासा वै गायत्रीमुदके जपेत्। अन्यथा तु शुचौ भूम्यां कुशोपरि समाहितः॥' इति पठित्वा जलसन्ध्यावन्दने जल एव गायत्रीजपमाचरन्ती" त्याह। आचारचिन्तामणिरप्येवम्।

## [ हिन्दी टीका ]

अब फल विशेष के लिए भी जल में तर्पण करना कहा जा रहा है। जल ही सभी देवगण है तथा पितृगण भी। इसलिए जल में देवर्षिमानुष एवं पितरों को जलाञ्जलि दें और किया गया यह तर्पण अक्षय हो जाता है। तथा, देवता (ऋषि मानुष) तथा पितरों को जल में जलाञ्जलि (तर्पण) दें। किन्तु, अग्निसंस्कार श्राद्धादि सकल प्रेतकृत्यों के अयोग्य मृत दो वर्ष से कम आंयुवाले बालकों आदि (असंस्कृत प्रमीत) के लिए तो (कुशरहित) भूमि पर ही तर्पणजल का प्रक्षेप करें।

इस कार्ष्णाजिनिमुनि कथन से सिद्ध होता है कि जल में तर्पण करने के पक्ष में भी असंस्कृत प्रमीतों के लिए (कुशरहित) भूमिपर ही तर्पण करे। नित्यकृत्यार्णव के अनुसार द्वैतपरशिष्ट का भी ऐसा ही विवेचन है। इसी तरह नित्यकृत्यरत्नमालाटिप्पणी का भी कहना है कि "मूलवचन में पठित 'जलाञ्जलिम्' पद के एकवचन से "ये

चास्माकं कुले जाता अपुत्रा गोत्रिणो मृताः ।'' इत्यादि मन्त्र से दी जानेवाली अन्तिम जलाञ्जलि कही गई है । इस वचन से यह भी सिद्ध होता है कि जलतर्पण पक्ष में असंस्कृत प्रमीतों के लिए कुशरहित भी स्थल पर ही जलदान (तर्पण) किया जाय; क्योंकि दूसरों के लिए तो यमने अपने वचन से इस तरह के तर्पण का निषेध कर दिया है । यथा जलदाता यदि जल में हो और जलदान भूमि पर करता है तो वह जल निरर्थक हो जाता है और पितरों को नहीं मिल पाता है ।

ऐसी स्थिति में भी निबन्धकार शङ्करमिश्र का कहना है कि 'ठण्ढक आदि कारणवश स्थलतर्पण पक्ष में भी तर्पणजल का प्रक्षेप (फेकना) जल में ही करना चाहिए ।' किन्तु योगियाज्ञवल्क्य ने अपने वचन से वाजसनेयियों के लिए अपवित्र भूमि होने पर ही जल में तर्पण करने की आज्ञा प्रदान की हे । इसी तरह बौधायन ने भी कहा है – 'जल से ही जल में क्रमशः देवों और पितरों का तर्पण करे ।'

इस वचन में एवकार (जल से ही) करने से सिद्ध हो जाता है कि तिल और कुश के अभाव में भी केवल जल से भी तर्पण करना ही चाहिए । मनु (३।२८३) ने तो स्पष्ट शब्दों में ही कहा है कि यदि द्विज स्नान के बाद जल से भी तर्पण कर लेता है तो उसे इसी से पितृयज्ञ-क्रिया का फल हो जाता है । अर्थात् पञ्चयज्ञ के अन्तर्गत होने वाले श्राद्ध या नित्यश्राद्ध करने की आवश्यकता नहीं; उसे नित्यश्राद्ध का भी सकल फल मिल जाता है ।

वास्तव में देखा जाय तो जल से ऊपर आकर जल में तर्पण का स्मृतिकार शंख तो निषेध करते हैं ।

शंखवचन तथा अन्य वचनों के समन्वय करने पर निष्कर्ष निकलता है कि तर्पणकर्त्ता जल में स्थित रहने पर जल पर तथा भूमिपर स्थित होने पर भूमि के ऊपर तर्पणजल का प्रक्षेप करे ।

इस सारांश का विस्तृत विवेचन इस ग्रन्थ में आगे मिलेगा । किन्तु छन्दोगाह्निक तथा आचारचिन्तामणि के अनुसार असंस्कृत प्रमीतों के उद्देश्य से दिये जाने वाले वस्त्रनिष्पीडित जलदान हेतु बिछे हुए कुशत्रयवाली भूमि अपेक्षित है । यह विषय इसी प्रसंग पर आगे व्यक्त होगा ।

मूल में कहे गए कार्ष्णाजिनि के द्वितीय वचन के आधार से कहा जा सकता है कि जलतर्पण पक्ष में सूर्योपस्थान तक की सन्ध्या जल में करे, उसके बाद तर्पणमात्र करे । तब जल से ऊपर आकर गायत्रीजप तथा ब्रह्मयज्ञ करे; क्योंकि तर्पण के बाद भी

नरसिंहपुराण आदि में ब्रह्मयज्ञ का विधान किया गया है । अथवा छन्दोगपरिशिष्ट वचन के अनुसार वैश्वदेव कर्म की समाप्ति के बाद ब्रह्मयज्ञ हो ।

नित्यकृत्यार्णव के अनुसार द्वैतपरिशिष्ट का भी ऐसा ही कहना है ।

यहाँ वीरमित्रोदय का कहना है कि यहाँ जब जल में तर्पण करने का विधान है और गायत्रीजप के बाद ही तर्पण होता है, तब जल में भी गायत्रीजप होना सिद्ध हो जाता है । ऐसी स्थिति में 'विद्वान् कभी भी जल में गायत्री का जप न करे' यह गोभिल का कथन छन्दोगों (सामवेदियों) के लिए है ऐसा मानना चाहिए । यदि सूखा वस्त्र न होने अथवा वहाँ की भूमि अपवित्र आदि होने से सन्ध्या आदि जल में किया जाता है तो गायत्रीजप भी जल में सभी को करना चाहिए । इत्यादि इससे अधिक पहले कहे गये ब्रह्मयज्ञ प्रकरण में देखे ।

किन्तु यहीं द्वैत (सुश्लिष्ट) परिशिष्ट का विवेचन है कि "यहाँ यह रहस्य की बात है कि जल सन्ध्यावन्दन पक्ष में उपस्थान पर्यन्त की सन्ध्या कर के तर्पण करे । तब जल से ऊपर आकर और सूखा वस्त्र धारण कर आवाहन अङ्गन्यास सहित गायत्री जप एवं ब्रह्मयज्ञ स्थलपर करे । क्योंकि गीले वस्त्र से जप होम और तपस्याओं के निषेधक वचन के द्वारा जप मात्र का निषेध कर दिया गया है । गोमिलने तो "कभी भी विद्वान् (ज्ञानी) व्यक्ति को जल में गायत्री जप नहीं करना चाहिए, क्योंकि गायत्री अग्निमुखी कही गई है । अत: जल से ऊपर आकर गायत्री जप करना चाहिए " कह कर विशेष रूप से निषेध कर दिया है । इस वचन (कथन) को सामशाखा के अन्तर्गत होने पर भी कात्यायन के द्वारा प्रतिषिद्ध न होने तथा गायत्री को अग्निमुखी होने का निर्देश होने से भी वाजसनेयियों के लिए जागरूक मानना होगा । यहाँ यदि आशंका करें कि कात्यायन ने तो " अथातो नित्यास्नानम्" से प्रारम्भ कर स्नान सन्ध्या ब्रह्मयज्ञतर्पण देवपूजा विसर्जन तक का प्रयोग कहकर 'एष सनान विधि:कहते हुए उपसंहार किया है । ऐसी स्थिति में प्राप्तक्रम का मंग हो जाना दोषतो स्पष्ट ही देखने में आजाता है ? इसका उत्तर होगा कि उक्त गोभिल एवं याज्ञवल्क्यवचनों के साथ एकवाक्यता करने पर न तो प्रदर्शित दोष ही आ टपकेगा और नाही एकप्रयोगत्व में हानि ही होगी । अत: उक्त व्याख्या ही समीचीन है ।

इस क्रम भङ्ग से भीत कितने ही (वृद्ध)जन वृद्धमनु के नाम से पठित "यदि स्यात् क्लिन्नवासा वै" इस वचन के आधार से जलसन्ध्यावन्दन पक्ष में जल में ही गायत्री जप का आचरण करते है । इसी तरह का विवेचन आच0ार चिन्तामणि (कार) काभी है ।

[ मूलम् ]

हारीतः—

देवाश्च पितरश्चैव काङ्क्षन्ति सरितं प्रति ।
अदत्ते तु निराशास्ते प्रतियान्ति यथागतम् ॥

अदत्ते—उदके इति शेषः ।

[ संस्कृत टीका ]

देवाश्चेति । सरितं प्रति=नदीं प्रति आगत्येतिभावः । देवाश्च । चकारान्मनुष्या ऋषयोऽपि बोध्याः । पितर श्चैव । वाञ्छन्ति = नद्याः जलाञ्जलीन् कामयन्ते । अदत्ते = तर्पणाधिकारिभिरुदके अप्रदत्ते सति । ते = देवाः पितरश्च । निराशाः = आशारहिताः सन्तः । यथागतम् = स्वस्थानम् । प्रतियान्ति = परावर्तन्ते । तस्मादेतेषां प्रत्याशाभङ्गेन तत्पापपरित्यागार्थमपि तर्पणमावश्यकमित्यर्थः ।

अत्र, एवञ्चैकाहे नानानदीलाभे सति प्रतिनदि तर्पणमित्याचारचिन्तामणिः । "अत्राङ्गाधिकारमुखेन प्रधानाधिकारोऽपि बोध्यते । तथा चैकत्र दिने कृतमध्याह्न-स्नानस्यापि नानानदीलाभे नानास्नाने स्नानाङ्गतर्पणे चाधिकार एव, लिखितवचनात् । (शङ्खलिखितौ-"स्रवन्तीं वृथा नातिक्रामेदनवसिच्य ।" स्रवन्तीम् = नदीम् । अनवसिच्य=तत्तर्पणमकृत्वा । न, अतिक्रामेत = लङ्घयेत्, वृथा = निष्प्रयोजनम्) ।

नित्यं नैमित्तिकं काम्यं त्रिविधं स्नानमुच्यते ।
तर्पणन्तुभवेत्तस्य अङ्गत्वेन प्रकीर्त्तितम् ॥

इति वचनादङ्गत्वेऽपि सन्ध्यावन्दन व्यवधानेनाङ्गानुष्ठानम् । सूत्रकारवचनात् । अतएव यत्र सन्ध्यावन्दनाप्रसङ्गस्तत्राव्यवधानमेवापवाद काभावात् । काम्यतर्पणन्तु सकृदेव, तदावृत्तौ मानाभावादि" ति द्वैत(सुश्लिष्ट)परिशिष्टमपि । एवमेवात्राचारचिन्तामणिरपि ।

[ हिन्दी टीका ]

देवता, सनकादि मनुष्य, मरीच्यादि ऋषिगण तथा पितृगण नदी के पास आकर उसके जल से तर्पण की कामना करते हैं और तर्पणाधिकारी के द्वारा जल न देने पर वे

निराश होकर अपने स्थान को चले जाते हैं । अतः सारांश में इनकी प्रत्याशा के भङ्गप्रयुक्त होने वाले पाप के परिहार निमित्त तर्पण करना आवश्यक है ऐसा समझना चाहिए । (यह मूलवचन का अर्थ हुआ) ।

यहाँ ऊपर से आचारचिन्तामणि तथा द्वैत(सुश्लिष्ट) परिशिष्ट का कहना है कि एक ही दिन में मध्याह्नस्नान कर लेने पर भी यदि नाना नदी का लाभ हो तो नाना स्नान तथा नाना स्नानाङ्ग तर्पण भी शंख एवं लिखित के वचनानुसार कर लेने चाहिएँ, किन्तु "नित्यं नैमित्तिकं काम्यम्" इत्यादि ब्रह्मपुराण के वचनानुसार स्नानाङ्ग तर्पण को स्नान का अङ्ग होने पर भी सूत्रकार के वचन बल से सन्ध्यावन्दन को व्यवधान कर अङ्ग का अनुष्ठान हो । अर्थात् स्नान के बाद सन्ध्यावन्दन सम्पन्न कर स्नानाङ्ग तर्पण करना चाहिए । अतएव जहाँ रात्रि में चन्द्रग्रहण आदि के समय सन्ध्यावन्दन का प्रसङ्ग नहीं हो वहाँ स्नान के बाद ही अङ्गतर्पण हो क्योंकि कोई अपवाद वचन नहीं है । किन्तु आगे कहे जाने वाला काम्य तर्पण तो एक ही बार हो क्योंकि इसे दुबारा तिबारा करने में कोई प्रमाण नहीं ।

## [ मूलम् ]

पितृगाथासु यमः—

**अपि नः स कुले जायाद् यो नो दद्याज्जलाञ्जलिम् ।**
**नदीषु बहुतोयासु शीतलासु विशेषतः ॥**

## [ संस्कृत टीका ]

पितृगाथेति । पितृगाथासु= पितॄणां छन्दोविशेषयुक्तेषु वचनेषु । गाथा शब्दस्य एतदर्थे "अत्र गीता वायुगाथा" इति मनोः (९।४२) गाथाः=छन्दोविशेष-युक्तानि वाक्यानीति मन्वर्थमुक्तावल्यपि प्रमाणम् ।

नः = अस्माकम् । कुले = वंशे । सः = पुत्रः । अपि जायात् = किमुत्पद्येत अपिरत्र प्रश्ने, सम्भावनायां वा । ('गर्हासमुच्चयप्रश्न शङ्का सम्भावनास्वपी'-त्यमरः) । यः नः = अस्मभ्यम् । विशेषतः = विशेषरूपेण । बहुतोयासु= अधिकजलासु गभीरास्विति यावत् । शीतलासु नदीषु = नदीनां शीतलजलेषु । जलाञ्जलिम् = अञ्जलिपूर्णं जलम् । दद्यात् ।

[ हिन्दी टीका ]

यमस्मृति के अनुसार छन्दोबद्ध वचनों के द्वारा पितर लोग सम्भावना या प्रश्न करते हैं कि क्या हमारे वंश में वह (पुत्रादि अपत्य) उत्पन्न होगा, जो हमें विशेष कर शीतल, बहुत जलवाली नदियों में जल के ऊपर जलाञ्जलि देगा ?

[ मूलम् ]

शङ्खलिखितौ–

**वापीतडागोदपानेषु सप्त पञ्च त्रीन् वा पिण्डानुद्धृत्य देवर्षि[1] पितॄँस्तर्पयेत् ।**

अयं वाप्यादौ यथासंख्यं सप्तपिण्डाद्युद्धारोऽसामर्थ्यादिना स्नानाभावेऽपि कर्तव्यः तर्पणाङ्गत्वात् । स्नानपक्षेऽपि[१अ] स्नानस्य पूर्वप्रवृत्तत्वात्स्नानाङ्गतर्पणेनैव प्रसङ्गात्स्वतन्त्रतर्पणाधिकारः[2] सिद्धः । अतो न पृथक् पिण्डोद्धारः, एकप्रयोगत्वात् । तदाह योगियाज्ञवल्क्यः –

**उपस्थानादिर्यस्तासां मन्त्रवान् कीर्त्तितो विधिः ।**
**निवेदनान्तंतत्स्नामित्याहुर्ब्रह्मवादिनः ॥**

उपस्थानम् = उरुं॑ हीत्यादिमन्त्रैः । तासाम् = अपाम् । निवेदनम् = 'देवागातुविद'[3] इति मन्त्रेण वक्ष्यमाणम् । एवञ्च मध्याह्नसन्ध्यायाः स्वतन्त्राया अपि स्नानप्रयोगान्तर्भावः । अतएव लोकैः स्नानसन्ध्याकर्मणोः नैरन्तर्येणानुष्ठानम् ।

[ संस्कृत टीका ]

वापीति । वापीतडागोदपानेषु = वापीसरोवरकूपेषु । सप्त पञ्च त्रीन् वा पिण्डान् = वापीतडागयोः क्रमशः सप्त पञ्च वा मृत्पिण्डान्, कूपात्तु–घटत्रयपूरित–जलानि । उद्धृत्य = बहिः प्रक्षिप्य । तर्पयेत् = जलाञ्जलिदानेन प्रीणयेदिति वचनार्थः ।

---

पाठा० (१) देवान् । (१अ) पक्षे तु । (२) नित्यकृत्यार्णवानुसारमपि उल्लेखानुसारमेव पाठः । परं वीरमित्रोदयानुसारं 'स्वतन्त्रतर्पणसिद्धिः' इतिपाठ । (३) क्वचित्–'विद' इति पाठोनास्ति ।

असामर्थ्यादिना=रोगादिवशात् । स्नानाभवेऽपि = स्नानमकृत्वा वाप्यादौ तर्पणपक्षेऽपि । कर्तव्यः=सप्तपिण्डाद्युद्धारः कार्यः । तर्पणाङ्गत्वात् = तर्पणफलप्रयोजकत्वात्, अव्यवधानस्यौत्सर्गिकत्वाच्च । तथा च स्नानभावे तदङ्गतर्पणनिवृत्तौ स्वतन्त्रतर्पणेऽप्यङ्गत्वात्तदर्थमप्यनुष्ठेयमेवेत्यर्थः। स्नानसम्भवेऽपि कथन्न पृथक् पिण्डोद्धारः ? इत्या शङ्क्याह—स्नान पक्षेऽपीति । स्नानपक्षेऽपि = स्नानकरणकल्पे तु । स्नानस्य । पूर्वप्रवृत्तत्वात् = सन्ध्यातर्पणाभ्यां पूर्वं कृतत्वात् । स्नानाङ्गतर्पणेन = स्नानस्याङ्गभूतेन फलप्रयोजकेन तर्पणेनैव । प्रसङ्गात् = सादृश्यसम्बन्धबलात् । स्वतन्त्रतर्पणाधिकारः सिद्धः = स्वतन्त्रतर्पणस्य कर्तव्यता सिद्धा । तदङ्गतर्पणेनैव प्रसङ्गात्स्वतन्त्रतर्पण- स्यापि सिद्धिरित्याचारचिन्तामणिरपि । अतः पृथक् पिण्डोद्धारः = स्नानात्पूर्वं क्रियमाणात्पिण्डोद्धारात्पृथङ्मृत्पिण्डस्य जलपिण्डस्य वा तर्पणनिमित्तकः प्रक्षेपः । न कार्यः । एकप्रयोगत्वात् = स्नान सन्ध्यातर्पणानामेकप्रयोगान्तर्गतत्वात् । एवञ्च स्नातोऽधिकारी भवतीत्यादि छन्दोगपरिशिष्टात् न स्नानमादौ । तत्र च पञ्च पिण्डाननुद्धृत्य न स्नायादित्यादिना स्नानात्प्राक् पिण्डोद्धारस्य कृततया स्वतन्त्रतर्पणस्यापि तत्कालीनस्य तावदङ्गस्यापि निर्वाहादिति न पृथक् पिण्डोद्धारः । पिण्डोद्धारः प्रयोगाङ्गमिति प्रसङ्गात् सिद्धौ प्रयोगैक्ये न पुनरङ्गावृत्तिरित्यर्थः । यदाह योगियाज्ञवल्क्यः—उपस्थानादिरिति । प्रयोगैक्यमेव समर्थयति—उपस्थानादिरिति । उपस्थानम् = उरुᳫंहीत्यादि[१] मन्त्रैरुपस्थानम्, आदिः = प्रथमं यस्य सः । तासाम् = अपाम् । यः । मन्त्रवान् = मन्त्रविशिष्टः । विधिः = विधानम् । कीर्त्तितः = कथितः । तद्, निवेदनम् = 'देवागातु विद' इत्यादिमन्त्रेण[२] तर्पणोत्तरं वक्ष्यमाणम्, अन्तम् = चरमं यस्य तत्स्नानमिति । ब्रह्मवादिनः = वेदव्याख्यातारो मुनयः । आहुः = कथयन्ति ।

एवञ्चं = एकप्रयोगस्य निर्णये च । स्वतन्त्राया अपि = स्नानाङ्गतर्पण- विनिर्मुक्तायाः, पृथक्पिण्डोद्धारवत् पृथक्स्नानाङ्गतर्पणस्याप्यनपेक्षात् । स्नानप्रयोगान्तर्भावः = स्नानंप्रयोगेऽन्तर्निवेशो भवति । अतएव = एक- प्रयोगत्वादेव । लोकैः = जनैः । स्नानसन्ध्याकर्मणोः । नैरन्तर्येण=अव्यव-

---

टि० (१) सम्पूर्णमन्त्रः कातीयस्नान-प्रयोग-प्रकरणे द्रष्टव्यः । (२) मन्त्रोऽयं विसर्जन मन्त्रत्वेन कथितः पूजादि-प्रकारप्रकरणे द्रष्टव्यः ।

धानेन । अनुष्ठानम् = आचारणं, क्रियते इतिशेषः । नतु मध्ये स्नानाङ्गतर्पणमपीति भावः । एवञ्च स्वतन्त्राया अपि मध्याह्नसंन्ध्यायाः प्रयोगैक्यमेवेतिसार : ।

## [ हिन्दी टीका ]

बावडी, तालाब तथा कुएँ से क्रमशः सात बार तथा पाँच बार मिट्टी के लौदे एवं तीन घड़ा पानी बाहर फेक कर देवता ऋषि एवं पितरों का तर्पण करे । यह अर्थ मूल (शंख एवं लिखित) वचन का हुआ ।

यहाँ वावडी आदि से क्रमशः ऊपर कहा गया पिण्डोद्धार (लौंदा आदि को बाहर फेकने का विधान) असामर्थ्य (रोग) आदि कारणवश स्नान न कर तर्पण करने के पक्ष में भी तर्पण का अङ्ग होने के कारण करना चाहिए । स्नान करने की स्थिति में तो पहले स्नान होगा । बाद में (सन्ध्यावन्दन के व्यवधान से) स्नान का अङ्गभूत तर्पण होगा । फलतः प्रसंगवश स्वतन्त्र तर्पण (कर्तव्यता) की सिद्धि हो जाती है । अतः स्नान के पूर्व मिट्टी आदि फेकने के बाद पुनः तर्पण के पहले भी फेकने की आवश्यकता नहीं, क्योंकि एक स्नान प्रयोग के अन्तर्गत ही स्नान, सन्ध्या तथा तर्पण आदि आ जाते हैं । जैसा कि योगियाज्ञवल्क्य ने कहा है –'उरुथ्ंहि' इत्यादि मन्त्रों के द्वारा उपस्थान से प्रारम्भ कर जो जल की मन्त्रवालीविधि कही गई है वह 'देवागातु विदा' इत्यादि मन्त्र से आगे कहा जानेवाला देवविसर्जनरूप निवेदन पर्यन्त स्नानविधि है ।

इस तरह एक प्रयोग के अन्तर्गत होने के कारण स्वतन्त्र मध्याह्नसन्ध्या भी स्नान प्रयोग के अन्तर्गत हो जाती है । अतएव लोग स्नान के बाद तुरत सन्ध्या कर्म का अनुष्ठान करते हैं । (न कि इनके मध्य या मध्याह्न संध्या के बाद स्नानाङ्गतर्पण करते हैं । फलतः तर्पणाधिकारी मध्याह्न सन्ध्या के बाद ही स्वतन्त्र तर्पण का आचरण करते हैं ।

## [ टिप्पणी ]

स्नानाङ्गतर्पणकालसम्बन्धे मतद्वयमेतत्तर्पणाचरणे च विविधमतं बोधयति वीरमित्रोदयो यथा–

प्रातः स्नानानन्तरञ्च तदङ्गतर्पणं तदव्यवधानेनैव कार्यम् ।

तस्मात्सर्वप्रयत्नेन प्रातः स्नानं समाचरेत् ।

इत्युपक्रम्य—

स्नात्वा सन्तर्पयेद्देवानृषीन् पितृगणांस्तथा ।
आचम्य मन्त्रवन्नित्यं पुनराचम्य वाग्यतः ॥
सम्मार्ज्य मन्त्रैरात्मानं कुशैः सोदकबिन्दुभिः ।

इत्यादिना—

प्राङ्मुखः सततं विप्रः सन्ध्योपासनमाचरेत् ।

इत्यन्तेन कूर्मपुराणे तथाऽभिधानात् । स्पष्टमेतत्पाराशरमाधवीये चतुर्विंशतिमते । यथा—

स्नानादनन्तरं तावत्तर्पयेत्पितृदेवताः ।
उत्तीर्य पीडयेद् वस्त्रं सन्ध्याकर्म ततः परम् ॥ इति ।

एवञ्च यत्क्वचित्सन्ध्योत्तरतर्पणाभिधानं तत् अहःकर्तव्यस्वतन्त्र-तर्पणाभिप्रायकम् । अतएव वाचस्पतिमिश्रेणाऽपि सायं वैधस्नानप्राप्तौ सन्ध्यासम्भवेऽपि सन्ध्यातः पूर्वं स्नानव्यवहितमेव तर्पणं कार्यमित्युक्तम् । मैथिलास्तु—"यथाऽहनि तथा प्रातरिति वचनेन माध्याह्निकक्रमाति-देशात्सन्ध्योत्तरमेव प्रातःस्नानाङ्गतर्पणम् । शिष्टाचारोऽप्येवमेव । कूर्मपुराणादिवचनं चोपरागादिनिमित्तकस्नानस्य सायमनुष्ठाने क्रमबोधकमिति वदन्ति ।

तर्पणस्य स्नानाङ्गता तु—

नित्यं नैमित्तिकं काम्यं त्रिविधं स्नानमुच्यते ।
तर्पणन्तु भवेत्तस्य अङ्गत्वेन प्रकीर्त्तितम् ॥

इति ब्रह्मपुराणे सिद्धा । तच्च सति सम्भवे स्वशाखोक्त-विधिनैव कार्यम् । कालसङ्कोचादौ तु सङ्क्षेपेणकार्यम् । सङ्क्षेपश्च नृसिंहपुराणादावुक्तः । यथा नृसिंहपुराणे —

पितॄनृषिगणान् देवानद्भिः संतर्पयेत्ततः ।
देवान् देव गणाँश्चापि मुनीन्मुनिगणानपि ॥
पितॄन्पितृगणांश्चापि नित्यं सन्तर्पयेत्ततः । इति ।

एतत्प्रयोगस्तु–देवांस्तर्पयामि देवगणाँस्तर्पयामीत्यादि। अतिसङ्क्षेपमाह शङ्खः–

**आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं जगत्तृप्यत्विति ब्रुवन्।**

**जलाञ्जलित्रयं दद्यादेतत्सङ्क्षेपतर्पणम्॥ इति॥**

इदं सङ्क्षेपतर्पणं देवविधिनैव कार्यमिति वदन्ति। केचित्तु– "ॐ भूर्देवांस्तर्पयामि भुवर्देवांस्तर्पयामि स्वर्देवांस्तर्पयामि भूर्भुवः स्वर्देवांस्तर्पयामी"ति देवानाम्, एवं "भूर्ऋषींस्तर्पयामी"त्यादि ऋषीणाम्, एवं "भूः पितॄंस्तर्पयामी"त्यादिना पितॄणां सङ्क्षेपतर्पणमाचरन्ति। अन्ये तु–

**आब्रह्मस्तम्बर्पन्तं जगदेतच्चराचरम्।**

**मया दत्तेन तोयेन तृप्यत्वेतच्चतुर्विधम्॥**

इतिमन्त्रेणाञ्जलित्रयदानेन सङ्क्षेपतर्पणमाचरन्ति। इति॥

**[ टिप्पणी हिन्दी ]**

यहाँ वीरमित्रोदय के अनुसार स्नानाङ्गतर्पण–काल के सम्बन्ध में दो मत तथा इस तर्पण के आचारण के संबन्ध में विविधमत निम्नप्रकार से ज्ञातव्य है। यथा,

प्रातःस्नान के बाद इसका अंगभूत तर्पण प्रातःस्नान के बाद तुरत (विना अन्य कर्म के व्यवधान से) करना चाहिए। क्योंकि कूर्मपुराण में कहा गया है कि 'प्रातः स्नान करके देव, ऋषि तथा पितरों का तर्पण करे। अनन्तर आचमन पुनराचमन करके मन्त्रपूर्वक कुशजल विन्दुसे शरीर को सिक्त कर पूर्वमुख हो सदैव द्विज सन्ध्योपासन करे। (बाद में स्वतन्त्र तर्पण हो)।

इससे भी अधिक स्पष्ट प्रतिपादन देखें। यथा–माधवकृत चतुर्विंशतिमत में पराशर का वचन है कि 'स्नान के बाद (जल में) देवता और पितरों का तर्पण करे। इसके बाद जल से ऊपर आकर स्नानवस्त्र को निचोडे और बाद में सन्ध्या कर्म का आचरण करे। (इस के बाद स्वतन्त्र तर्पण हो)।

ऐसी स्थिति में कहीं सन्ध्योपासन के बाद जो तर्पण कहा गया है, वह मध्याह्नस्नान के अनन्तर आचरणीय सन्ध्योपासन के बाद होने वाले स्वतन्त्र तर्पण के अभिप्राय से कहा गया समझना चाहिए। इसी हेतु वाचस्पति मिश्रने भी कहा है कि सायंकाल वैध स्नान (यथा सूर्यग्रहण आदि के बाद) की प्राप्ति के अनन्तर सन्ध्योपासन की

सम्भावना होने पर भी सन्ध्योपासन के अव्यवहित पहले ही (स्नानांग) तर्पण करना चाहिए।

यहीं मैथिलों (निबन्धों) का कहना है कि 'यथाऽहनि तथा प्रातः' (मध्याह्नकालिक स्नानादि क्रिया के जैसे प्रातः कालिक क्रिया भी हो) इस वचन से मध्याह्न कालिक क्रम का अतिदेश (अन्य धर्म का अन्यत्र आरोप) होने के कारण (प्रातः) सन्ध्योपासन के बाद ही प्रातः स्नान का अङ्गभूत तर्पण हो। शिष्टाचार भी ऐसा ही है। कूर्मपुराण आदि का वचन तो ग्रहण (उपराग) आदि निमित्तवश होनेवाले स्नान का सायंकालिक अनुष्ठान (आचरण) होने पर क्रम बोधक हैं।

स्नान का अंगभूत तर्पण तो 'नित्यं नैमित्तिकं काम्यम्' इस (पूर्वोक्त) ब्रह्मपुराण के वचनानुसार सिद्ध ही है। यह स्नानाङ्गतर्पण संभव हो तो अपनी शाखा में कही गई विधि के अनुसार ही करना चाहिए। कालसंकोच आदि की स्थिति में संक्षेप से भी कर लेना चाहिए। यह संक्षेप नृसिंहपुराण में निम्नप्रकार से कहा गया है। यथा–'देव, देवगण, ऋषि, ऋषिगण, पितृ एवं पितृगण का नित्य ही तर्पण करना चहिए। इसका प्रयोग इस प्रकार होगा। यथा, देवान् तर्पयामि, देवगणान् तर्पणमि, ऋषीन् तर्पयामि, ऋषिगणान् तर्पयामि, पितृन् तर्पयामि, पितृगणान् तर्पयामि।

शंखने तो अतिसंक्षिप्तरूप का यों कहा है :–'आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं जगत्तृप्यतु' ऐसा कहते हुए (इस मन्त्र से) तीन बार जलाञ्जलि दें, यही संक्षिप्ततर्पण है। यह संक्षेपतर्पण देवविधि से ही करना चाहिए।

कितने लोग तो ॐ भूर्देवांस्तर्पयामि, भुवर्देवाँस्तर्पयामि, स्वर्देवाँस्तर्पयामि, भूर्भुवः स्वः र्देवांस्तर्पयामि, इस रूपंसे देवों का, इसी तरह 'भूः ऋषीास्तर्पयामि' इत्यादि क्रम से ऋषियों का और 'भूः पितृंस्तर्पयामि', इत्यादि रूपं से पितरों का संक्षेप तर्पण करते हैं।

इनसे अन्य लोग तो–

आब्रह्मस्तम्ब पर्यन्तं जगदेतच्चराचरम्।
मया दत्तेन तोयेन तृप्यत्वेतच्चतुर्विधम्॥

यह मन्त्र (अर्थात् ब्रह्मा से लेकर कृमिपर्यन्त का चराचरात्मक यह चतुर्विध–(१) जरायुज–शुक्र और शोणित के परस्पर मिलन से होनेवाला यथा मानुष, पशु, मृग आदि का शरीर।(२) अण्डज–अण्डे से उत्पन्न होने वाला–यथा–सर्प, पक्षी, गिरगिट आदि का शरीर योनिज। (३) स्वेदज–गरमी से उत्पन्न होने वाला, यथा–कृमि, डांस आदि का शरीर (४) तथा उद्भिज्ज–धरती फोड़ कर उगने या निकलने वाला, यथा वृक्ष

झाड़ी आदि, अथवा स्वयं उत्पन्न होने वाला, यथा देवादि या नारकियों का शरीर जिनकी उत्पत्ति क्रमशः धर्म विशेष अणु तथा अधर्मविशेष अणुओं से माना जाता है, अयोनिज। फलितार्थ में इन चार प्रकार के शरीर या शरीरावच्छिन्न आत्मावाला यह जगत् मेरे द्वारा दिये गए जल से तृप्त हो ) पढ़ कर तीन बार (देवविधि से) जलाञ्जलियाँ देकर संक्षेपतर्पण का आचारण करते हैं। इति।

[मूलम्]

**योगियाज्ञवल्क्यः –**

**आवाह्य पूर्ववन्मन्त्रैरास्तीर्य च कुशान् शुचीन्[१]।**
**प्रागग्रेषु[२] सुरान् सम्यग्[३] दक्षिणाग्रेषु वै[४] पितॄन्॥**

पूर्ववत्तर्पयेदिति सम्बन्धः। तेन पितृतर्पणेऽपि ॐकारस्तृप्यतामिति च[५] लक्ष्यते[६]। मन्त्रैरुदीरतामवर[७] इत्यादिभिः।

[संस्कृत टीका]

आवाह्येति। शुचीन् = पवित्रान्। कुशान् = दर्भान्। आस्तीर्य = स्थापयित्वा। प्रागग्रेषु = पूर्वदिशि पूर्वाग्रेषु। सुरान् = देवान्। दक्षिणाग्रेषु = दक्षिणदिशि दक्षिणाग्रकुशेष्वित्यर्थः। पितॄन् = पितृमातृपक्षीयान् पितृपितामहादीन् माता महादींश्च षट् पुरुषानित्यर्थः। द्वैतपरिशिष्टानुसारं पितृपदस्य षट्पितृषु शक्तत्वात्। आवाह्य = स्वस्वमन्त्रत आमन्त्र्य-आहूयेति यावत्। एवञ्चावाह्य सुरान् तर्पयेत्। पूर्ववत् = देववत्। स्वमन्त्रतः पितॄँश्चावाह्य पितृप्रकाशकै'रुदीरतामवर' इत्यादिमन्त्रैः सम्यक् तर्पयेदित्यन्वितार्थः। पितृतर्पणेऽपि = पितृतर्पणवाक्येऽपि। ॐकारस्तृप्यतामिति च। लक्ष्यते = लभ्यते-बोध्यते इति यावत्। 'तृप्यतामिति सेक्तव्यं नाम्ना तु प्रणवादिना' इत्यव्य वहितपूर्वोक्तयोगिया- ज्ञवल्क्यवचनबलात् नामोल्लेखोऽप्येतद्वचनेनैव सिद्धः। मन्त्रैः = उदीरतामवर इत्यादिभिः।

**मन्त्रैश्च देयमुदकं पितॄणां प्रीतिवर्धनैः।**
**उदीरतामङ्गिरस आयान्त्वित्यूर्जमित्यपि॥**

---

पाठा० (१) शुभान् (२) ण (३) सर्वान्। (४) ण लख पु० च' इति नास्ति ले० पु० (६) लभ्यते ले० पु० (७) मित्यादिभिः।

पितृभ्य इति ये चेह मधुवाता इति तृचम् ।
पितॄन् ध्यायन् प्रसिञ्चेद् वै जपेन्मन्त्रान् यथाक्रमम् ॥
नमो व इति जप्त्वा वै ततो मातामहान् सखीन् ।

इत्यग्रेतनैतद्वचनात् । "उदीरतामङ्गिरस आयन्तुनः ऊर्जं पितृभ्यो ये चेहमधुवाता इति तृचं जपन् प्रसिञ्चे" दित्यादिकात्यायनवचनाच्च । एतच्च कातीयतर्पण प्रयोगप्रकरणे स्फुटीभविष्यति ।

[ हिन्दी टीका ]

पवित्र कुशों (तेकुशा) को बिछाकर पूर्वदिशामे पूर्वाग्र कुशोंपर देवता और दक्षिणदिशा में दक्षिणाग्र कुशों पर पितृ एवं मातृपक्षीय तीन तीन पितरों का आवाहन कर देव तर्पण के जैसे नाम के साथ ऊँकार और तृप्यताम् पदों को जोड कर (अग्रिमयोगियाज्ञवल्क्य एवं कातीय वचनानुसार) "उदीरतामवर" इत्यादि मन्त्रों से तर्पण करे । (यह मन्त्रवाला विषय कातीयतर्पण प्रयोग प्रकरण में स्पष्ट हो जायगा । )

[ मूलम् ]

कल्पतरुकारस्तु—पूर्ववन्मत्रैः=याज्ञवल्क्य—पूर्वसंहितायाः[1] श्राद्धाऽवाहनमन्त्रै[2] रावाह्येति सम्बन्धमाह । तदयुक्तम् । "योगशास्त्रञ्च मत्प्रोक्तमि"ति संहितान्तरे[3]ऽभिधानाद् योगियाज्ञवल्क्यसंहितैव पूर्वा, यतः "स्नानमब्दैवतैर्मन्त्रैर्यत्त्वयोक्तं पुराऽनघे"ति च ग्रन्थान्तरमाह, अत्रापि पूर्वाऽध्यायेऽभिधानात् । किञ्च, "विश्वेदेवास" इत्यृचा "उशन्तस्त्वे"त्यृचेति मन्त्रद्वयस्यैवावाहन[4] वि[5]नियोगान्मन्त्रैरिति बहुत्व[6] दुर्लभम् । "विश्वेदेवास" इत्यादिमन्त्रस्य ब्रह्मादिप्रकाशनसामर्थ्यमपि नास्तीत्युक्तैव व्याख्या ।

[ संस्कृत टीका ]

कल्पतरुरिति । "आवाह्य पूर्ववन्मन्त्रैरित्यस्य व्याख्यायाम्—विश्वेदेवास आगतः, उशन्तस्त्वा, इत्यादिभिः पूर्वं याज्ञवल्क्यसंहितायां श्राद्धप्रकरणे आवाहनमधिकृत्य पठितैरिति कल्पतरुरि"ति वीरमित्रोदयः ।

---

पाठा० (१) लेखपु० मन्त्रैरिति (याः) इति पाठोनास्ति । (२) लेखपु० मन्त्रैरिति बहुवचनवद्धि । (३) प्रकाशित पु० "रा" इति पाठः । (४) 'ने' (५) 'वि' इति नास्ति । (६) बहुवचनमपि । (७) मन्त्रस्येत्य नन्तरं 'च' इत्यधि कः पाठः ।

प्रकृतग्रन्थे तु एतदर्थवर्णने–याज्ञवल्क्यपूर्वसंहितायाः = याज्ञवल्क्यकृत याज्ञवल्क्यस्मृतिरूप–पूर्ववर्त्ति–संहितायाः । श्राद्धाऽवाहनमन्त्रैः = [ यथा चात्र याज्ञवल्क्यस्मृतिः–

**आवाहयेदनुज्ञातो विश्वे देवास इत्यृचा ।**

तथा,

**द्विगुणाँश्च कुशान् दत्त्वा ह्युशन्तस्त्वेत्यृचा पितॄन् ।**

**आवाह्य तदनुज्ञातो जपेदायन्तु नस्ततः ॥**

आचार० श्राद्ध २२९।२३३ इति)] । याज्ञवल्क्यसंहिताप्रदर्शितमन्त्रैः । आवाह्येति=''आवाह्य पूर्ववन्मन्त्रैरि'' तिवचन–पठितस्य 'आवाह्येत्यस्य । सम्बन्धम्=अन्वयम् । आह = यदाह कल्पतरुकारः । तदयुक्तम् = तन्न समीचीनम् ।

**ज्ञेयं चारण्यकमहं यदादित्यादवाप्तवान् ।**

**योगशास्त्रञ्च मत्प्रोक्तं ज्ञेयं योगमभीप्सता ॥**

(याज्ञ० स्मृ० प्रायश्चित्त० यतिधर्म० ११०) इति याज्ञवल्क्यसंहितायाः (''किञ्च, चित्तवृत्तेर्विषयान्तरतिरस्कारेणात्मनि धैर्यं योगस्तत्प्राप्त्यर्थं बृहदारण्यकाख्यमादित्याद् यन्मया प्राप्तं तच्च ज्ञातव्यम् । तथा यन्मयोक्तं योगशास्त्रं तदपि ज्ञातव्यमि'' त्येतन्मिताक्षराव्याख्याशालिनो) वचनस्य । संहितान्तरेऽभिधानात् = योगियाज्ञवल्क्य संहिताऽपेक्षयाऽन्यस्यां याज्ञवल्क्यसंहितायाम्, परवर्त्तियाज्ञवल्क्यस्मृताविति यावत् । अभिधानात् = कथनात् । योगियाज्ञवल्क्यसंहितैव = योगियाज्ञवल्क्यस्मृतिरेव । पूर्वा=पूर्वकालिकी, इति निर्णयात् । एवञ्च याज्ञवल्क्यपूर्वसंहिताया इति कल्पतरुकारकथनमसङ्गतमेव ।

अत्रानुपपत्तिं प्रदर्शयति–यत इत्यादिना । यतः = यस्माद्धेतोः । ''स्नानमब्दैवतैर्मन्त्रैर्यत्त्वयोक्तं ममाऽनघ ।'' इतिग्रन्थान्तरमाह = याज्ञवल्क्यकृत एव याज्ञवल्क्यस्मृतितोऽन्यस्मिन् योगियाज्ञवल्क्यस्मृतिग्रन्थे योगियाज्ञवल्क्यं

प्रति ऋषीणां 'स्नानमब्दैवतैरि'त्यादिप्रश्नवाक्यमस्ति । अत्र वचने 'यत्त्वयोक्तमि' त्यनेन याज्ञवल्क्यस्मृति–ग्रन्थे'।

स्नानमब्दैवतैर्मन्त्रैर्मार्जनं प्राणसंयमः ।
सूर्यस्य चाप्युपस्थानं गायत्र्याः प्रत्यहं जपः ॥

(या० स्मृ० १।२२)इति पद्यघटक–स्नानमब्दैवतैरित्यस्य स्मारकतया याावल्क्यस्मृतेरेव पूर्वकालिकत्वमस्त्विति शङ्कितुराशयः । परमेतदपि चिन्तनीयमेव । समाधत्ते–अत्रापीति । अत्रापि=अत्रैव योगियाज्ञवल्क्यस्मृतिग्रन्थे । पूर्वाध्याये = प्रश्नवाक्यवतोऽध्यायात्प्राक्तनेऽध्याये । अभिधानात् = अब्दैवतैर्मन्त्रैः सम्पाद्यमानस्य स्नानस्य कथनात् । तद्यथा–

असामर्थ्याच्छरीरस्य कालशक्त्याद्यपेक्षया ।
मन्त्रस्नानादयः सप्त एक इच्छन्ति सूरयः ॥
मान्त्रं भौमं तथाऽऽग्नेयं वायव्यं दिव्यमेव च ।
वारुणं मानसञ्चैव सप्त स्नानाः प्रकीर्त्तिताः ॥
'आपोहिष्ठे'ति वै मान्त्रं मृदालम्भस्तु पार्थिवम् ॥ .......
शस्तं स्नानं यथोद्दिष्टं मन्त्रस्नानक्रमेण तु ।
कालाद्देशादसामर्थ्यात्सर्वं तुल्यफलं स्मृतम् ॥ इति ।

इमानि वचनान्युद्धृत्य अत्र च ''वारुणं मुख्यम् । असामर्थ्यादिना अन्यान्यपि तत्समानि । मन्त्रस्नानम् = आपोहिष्ठेति तृचेन मार्जनमित्याचारचिन्तामणिः । 'स्नानमब्दैवतैरि'ति याज्ञवक्ल्यस्मृत्युक्तवचने पठितस्य अब्दैवतैरित्यस्य तदग्रिमेण मार्जनपदेनैवान्वयस्य विवक्षिततया योगियाज्ञवल्यस्मृत्युक्त–'त्वयोक्तमि' त्यनेन याज्ञवल्क्यस्मृत्युक्तस्नानस्य गृहीतुमशक्यत्वाच्च । एवञ्चोक्तोद्धृतोदाहरणद्वये युष्मदस्मच्छब्दयोः प्रयोगेणोक्तोभयस्मृत्योरेककर्तृकत्वे सिद्धेऽपि मत्प्रोक्तमित्यस्मच्छब्देनैव योगियाज्ञवल्क्यस्मृतेः पूर्वकालिकत्वसिद्धिरप्रत्यूहैव । अधिकमत्र व्याख्यान्ते द्रष्टव्यम् ।

किञ्चेति । पूर्ववन्मन्त्रैरितिवचनांशस्य कल्पतरुकारकृतव्याख्यायां कथितं 'याज्ञवल्क्यापूर्वसंहितायाः इति पूर्वांशं खण्डयित्वा' श्राद्धावाहनमन्त्रैरावाहये' त्यन्त्यांशमपि दूषयितुमुपक्रमते–किञ्चेत्यादिना । विश्वेदेवास; उशन्तस्त्वा इति, मन्त्रद्वयस्यैव = मन्त्रयोरेव । आवाहनविनियोगात् = आवाहने प्रयोगात् । मन्त्रैरिति बहुत्वम् = " आवाह्य पूर्ववन्मन्त्रैरि" त्यत्र प्रयुक्तबहुवचनप्रतिपाद्यं मन्त्रगतं बहुत्वम् । दुर्लभम् =अनुपपन्नं स्यात् । अशक्यसमाधानं भवतीति भावः ।

अपिच, वैश्वदेवोवावार्थतया विनियुक्तस्य 'विश्वेदेवासः' (ऋ० ४।८।१५) इति मन्त्रस्य तर्पणीयब्रह्मादिदेवानामर्थप्रकाशनसामर्थ्याभावोऽपि सुस्पष्ट एव । एवञ्च कल्पतरुकृताया व्याख्यायाः सर्वथाऽनुपयुक्ततया (मया दत्तोपाध्यायेन) प्रोक्ता श्री व्याख्या समीचीनेति सारांशः।

विविधंमतप्रदर्शकोऽत्रत्यनित्यकृत्यार्णवो यथा–"पूर्ववन्मन्त्रैः= याज्ञवल्य-संहितायां श्राद्धप्रकरणलिखितैः । विश्वेदेवास आगत, उशन्तस्त्वा, इत्यादिमन्त्रैः। तल्लिङ्गैः = 'उदीरतामवर' इत्यादिभिः पितृप्रकाशकैः । छन्दोगातिरिक्तपरमिति रत्नाकरः ।

पूर्ववदिति । याज्ञवल्क्यसंहितायामेव श्राद्धप्रकरणविहितैः । तेन 'विश्वेदेवास आगते' 'विश्वेदेवाः शृणुतेममि' त्याभ्यां मन्त्राभ्यांति पितॄनावाह्य पितृलिङ्गमन्त्रैः पितॄँस्तर्पयेदिति कल्पतरु-प्रकाश-रत्नाकराः ।

अन्येतु–

ज्ञेयञ्चारण्यकमहं यदादित्यादवाप्तवान् ।
योगशास्त्रञ्च मत्प्रोक्तं ज्ञेयं योगमभीप्सता ।।

इति याज्ञवल्क्येन संहितान्तरेऽभिधानाद् योगियाज्ञवल्क्यसंहितायाः प्राथमिकत्वमवसीयते । तथा च योगियाज्ञवल्क्यसंहितायामुक्ते तर्पणे याज्ञवल्क्य संहितोक्तश्राद्धावाहनमन्त्रस्य "पूर्ववदि" त्यतिदेशो न युक्तः । नहि वक्ष्यमाणं

पाठा० (१) शुभान् (२) ण । '३' सर्वान् ।

